सन्मति ज्ञानपीठ,
आगरा-२

---

# नव वर्ष

गया पुराना वर्ष, आगया
अभिनव रूप लिए नववर्ष ।
विश्वजगत् के जन-जन का हो,
मंगलमय नितनव उत्कर्ष ।।

★

कोई रोती आँख मिले ना,
मिले न मुख की करुण पुकार ।
हंसता-खिलता हर जीवन हो,
खुलें धरा पर स्वर्ग-द्वार ।।

★ —उपाध्याय अमरमुनि

# श्री अमर भारती

श्रमण संस्कृति का प्रतिनिधि मासिक पत्र

# श्री अमर भारती

सन्मति ज्ञानपीठ, लोहामण्डी, आगरा-२

**इस अंक की भेंट :**





प्रेरणा
श्री अखिलेश मुनि
मुनिश्री समदर्शी 'प्रभाकर'

दिशा निर्देश:
श्री विजयमुनि, शास्त्री, साहित्यरत्न

व्यवस्थापक:
रामधन शर्मा, बी.ए., साहित्यरत्न

प्रकाशक:
श्री सोनाराम जैन
मंत्री, सन्मति ज्ञानपीठ, आगरा-२

मुद्रक:
प्रेम प्रिंटिंग प्रेस, राजामण्डी, आगरा-२

आवरण:
प्रेम इलेक्ट्रिक प्रेस, आगरा-२

शुल्क विवरण:
आजीवन · एक सौ एक रुपये
पांच वर्ष · इकतीस रुपये
तीन वर्ष · इक्कीस रुपये
वार्षिक · आठ रुपये
एक प्रति · पचहत्तर पैसे

हिमाचल प्रदेश एवं राजस्थान सरकार द्वारा पुस्तकालयों के लिये स्वीकृत

श्रमण संस्कृति का प्रतिनिधि मासिक पत्र

# श्री अमर भारती

सन्मति ज्ञानपीठ, लोहामण्डी, आगरा-२

वर्ष ६ | जनवरी ७२ | अंक १

प्रवचनकार:
उपाध्याय अमर मुनि

सम्पादक
श्रीचन्द सुराना 'सरस'
एवं
कलाकुमार

प्रकाशक
सन्मति ज्ञानपीठ,
आगरा-२

## अन्तर्नाद

**सत्यस्य जगति श्रेष्ठमिदमेवाभिनन्दनम् ।**
**सत्यानुसारिणी कार्या सर्वदा जीवनक्रिया ॥**

त्रिभुवन-जगत् में सत्य का एकमात्र यही श्रेष्ठ अभिनन्दन है, कि जीवन के जो भी कर्त्तव्य कर्म हों, वे सभी सत्यानुसारी होने चाहिएँ।

**सत्यनिष्ठास्ति चेत्तत्र भीतिः का परलाञ्छनात्?**
**किंनु यायान्मलाकीर्णं काञ्चनं लोहरूपताम् ॥**

यदि अन्तर्मन में सत्य की ध्रुव निष्ठा है, तो फिर विरोधी जनों की ओर से किए जाने वाले मिथ्या लांछनों से—दोषारोपणों से डरने की क्या जरूरत है? क्या खरा सोना धूल आदि मल के लगने से लोहा हो जाता है? नहीं, यह कुछ नहीं होता। सोना सोना ही रहता है।

**निकारोऽपि गुणायैव सतां निर्मलचेतसाम् ।**
**विकासयति पुष्पाणि तापो हि रविरश्मिजः ॥**

निर्मल हृदय वाले सज्जनों का कोई कितना ही तिरस्कार करे, उनका इससे कुछ नहीं बिगड़ता है, अपितु उनके लिए वह गुणकारी ही होता है। जैसे कि सूर्य की किरणों का ताप पुष्पों को विकसित ही करता है, अविकसित नहीं।

—उपाध्याय अमरमुनि

# नये वर्ष का नव अभिनन्दन !

जग-जीवन को अनुप्राणित करने वाले महाकाल का कालचक्र निरन्तर परिवर्तित होता रहता है। प्रत्येक पुराने के अवसान पर नये का अभ्युदय होता है। विगत वर्ष १९७१ की भावभीनी मार्मिक विदाई करते हुए नवागत वर्ष १९७२ का उन्मुक्त मन से सहर्ष स्वागत करते हैं।

वर्ष ७१ की हमारी उपलब्धि बड़ी शानदार रही है। हमने एकबार विश्व के समक्ष फिर से यह सिद्ध करके दिखला दिया है कि आत्मा की सच्ची आवाज कुचली नहीं जा सकती। उसका जो स्वर निकलता है, निष्ठा एवं लगन से संपृक्त होकर, उसके सामने दुनिया की प्रत्येक आतताई शक्ति मात हो जाती है। धर्म एवं सत्य की सदा विजय होती है, अधर्म और असत्य सदा पराजय के गहन गर्त्त में गर्क होता है। भारत सदा से ही शरणागत-रक्षक देश रहा है। आज से ढाई हजार वर्ष पूर्व के इतिहास पर यदि हम दृष्टिपात करें, तो इसका स्पष्ट प्रमाण दिखाई देता है कि गणतन्त्र की जननी वैशाली नगरी के अधिपति चेटक ने मगध सम्राट् कूणिक के आतंक से भयभीत भाई हल्ल-विहल्ल की शरणागतरक्षा में अपने प्राणों की बाजी तो लगा ही दी, सम्पूर्ण गणराज्य वैशाली को ही उस शरणागत-रक्षा में समर्पित कर दिया था। शरणागत-रक्षा एवं धर्म का पक्ष लेकर धर्मयुद्ध का जो आदर्श वैशाली ने रखा, वह विश्व इतिहास की अमूल्य थाती है। एक अमर निधि है।

ठीक वही इतिहास वर्ष ७१ में दुहरा गया। नापाक इरादों वाले पाक के सैनिक तानाशाहों ने अपने ही भाई-बन्धुओं को, उनके अधिकार का अपहरण कर, उनकी तमाम सुख-सुविधाओं को छीनकर, दलित-दमित एवं संत्रस्त करना आरम्भ कर दिया। अपनी ही माँ-बहनों के प्रति घोर पाशविक व्यवहार करना शुरू किया। भाइयों ने आतंकपूर्ण अनय-अत्याचारों से मुक्ति के लिए भारत की ओर करुण-कातर नेत्रों से निहारा, सलमा जैसी हजारों बहनों ने अस्मत एवं शील की रक्षा के लिए परम दुखारी गाय की भाँति दयापूर्ण नेत्रों से देखना शुरू किया। भारत जो आरम्भ से ही शरणागतवत्सल देश रहा है, ऐसी करुण परिस्थिति में कैसे चुप रह सकता था ! इसने अपनी ममता का द्वार खोल दिया और लगभग एक करोड़ शरणार्थियों ने भारत में शरण ली। भारत ने जो उनकी सार-सँभाल की, इसकी गरिमा विश्व से छुपी नहीं है।

इतना ही नहीं, इसके परिणामस्वरूप, कि हम शरण में आए हुओं की रक्षा कर रहे थे, पाकिस्तान ने हम पर हमला कर दिया। लेकिन अधर्मपूर्वक किए गये हमले के प्रति भारत चुप भी कैसे रह सकता था ! भारत की सफल नेतृत्व करने वाली समर्थ, दूरदर्शी राजनीतिकुशल प्रधान मन्त्री श्रीमती इन्दिरा गाँधी ने देश का आह्वान किया। समस्त देशवासी उनके स्वर में स्वर मिला कर उस धर्मयुद्ध में देशरक्षार्थ एक जुट होकर एक भाव एक मन से पिल पड़े। परिणाम सामने है—पाकिस्तान की करारी हार और भारत की शानदार विजय !